गरीयांसो विपश्चितः । प्रमाणतन्त्राः सन्तीतिकृतो वेदार्थ संग्रहः" इति भवमूर्तिभाष्यकाराभिहितच्छायया निर्दोष पण्डितानां सत्ता प्रतिपाद्यते। केचिदित्यनेनास्मि न्दुरितल- तिकोपपद्यमाने कलिकाले तादृशपंडितानां वैरल्यंख्याप्यते। विपश्चित्प्रवरा इत्यनेन विविधं पश्यञ्चित्व विपश्चित्वं मित्यु- क्तावयवार्थो वोध्यते। महान्त इत्यनेन "मनस्येकं वचस्येकं कर्मण्येकं महात्मना,, मित्युक्तरीत्या त्रिकरणैकरूप्यं वोध्यते। निर्मत्सरा इत्यनेन "नात्रातीवचकर्तव्यं दोषदृष्टिपरं मनः । दोषो ह्यविद्यमानोऽपि तच्चित्तानां प्रकाशते" इति कुमारि- लभट्टोक्तरीत्या मात्सर्य्यस्त्यागो वोध्यते। शान्ता इत्यनेन शमदमादिगुणयुक्तताया वोधनात् "शमार्थं सर्वशास्त्राणि विहितानि मनीषिभिः । सएवसर्वशास्त्रज्ञः यस्यशान्तं मनः स्सदा" इत्युक्त्या शान्तिरुच्यते। वदरीशतुष्ट्यै,इति, अष्टाक्षर परमाचार्य्यप्रसादः प्रार्थ्यते अभीष्टपुष्ट्यै, इति, सर्वार्थ साधकत्वं ग्रन्थस्याशास्यते इति मङ्गलम् ।

( भाषार्थ ) इर्ष्यारहित शान्त तथा वड़े २ विद्वद्शिरो- मणि इस समय ( कराल कलिकाल ) मे भी वर्तमान हैं ऐसा मान कर अपने मनोरथ के सिद्धि के लिए और भगवान् के प्रसन्नता के लिए सुन्दर यह श्रीलक्ष्मण स्तोत्र रचा गया।

एकोनविंशतितमे हायनेऽशीति संयुते—

चैत्रेरामनवम्यां श्रीलक्ष्मणस्यस्तुतिःकृता ॥

सम्बत् १९८० चैत्रशुक्ल रामनवमी को इन श्लोकों से श्रीलक्ष्मणजी की स्तुति कीगई, अर्थात् श्रीलक्ष्मण स्तोत्रका निर्माण हुआ—

( समाप्तमिदं स्तोत्रम् )

—शुभंभूयात्—

## ( प्रस्तावना )

एकः शब्दः सुप्रयुक्तः सम्यग्ज्ञातः स्वर्गेलोकेच कामधुग्भवतीति अर्थात् एक भी शब्द भलीभांति प्रयुक्तकिया गया और जानागया है तो वह इसलोक उसलोक दोनोंमें मनोरथ पूर्णकरता है, इस से संस्कृतसाहित्य का महत्व कितना है इसबातका स्वयं पता चलजाता है, संस्कृत भाषा देवभाषा है, यह भाषा मानवसमाजकी अधिष्टातृ देवता है इसका अनुसन्धान प्रत्येकव्यक्तिके हृत्पटलमे निरन्तर जागृत रहना चाहिए यही मानवजाति को सन्मार्गमें लेजानेका सीधोपन्था है, इस बातका उपदेश आचार्यों द्वारा किसी न किसी रूपमें सर्वदाही मिला करता है, उनके उपदेशामृत "गुरूणां बचनं पथ्यं" इसके अनुसार अवश्य हितकर हैं, इतनाही नहीं किन्तु "आव्यंसदा किंगुरुवेदवाक्यं" इसके अनुसार वेही धर्म भी हैं—

एवञ्च आचार्योंके बचनामृत चाहे जिस विषय के हों किन्तु उनसे कुछ न कुछ उपदेश अवश्य मिलेगा एतदर्थ पूज्यपाद श्री १०८ श्री स्वामीजी महाराज लक्ष्मणाचार्य द्वारा निर्मित, रत्नोंकी भांति इतस्ततः विक्षिप्तपद्योंको एकत्रित कराकर माला की तरह अपने कन्ठको अलंकृत करनेके लिये तथा "गुरुं प्रकाशयेद्धीमान्" इस पद्यको अक्षरशः चरितार्थ करनेके लिए श्रद्धालु प्रकाशक जी द्वाराइसका मुद्रण

कराया जाना बहुतही अभिनन्दनीय कार्य हुआ है, निनो निर्दिष्टपद्योंका समय २ पर निर्माण कर तत्तद्विषयोंसे लभ्क का अतीव मनोरञ्जन किया गया है पद्योंकी रचना साहित्य से परिपूर्ण है और विशिष्ट २ नर रत्नोंके सद्गुणोंसे सम्बन्ध रखनेके कारण लोकोपकारिणी भी है, जिसके अवलोकन सेही उसका महत्वज्ञान हो जायगा विशेष लिखना व्यर्थ है—यद्यपि प्रस्तुतपद्य समय २ पर पत्ररूपमें प्रकाशित हो चुके हैं परन्तु पृथक् २ मुद्रित होनेके कारण इनका अस्तित्व सदैव बना रहना और लोकका उनसे समय २ पर मनोरञ्जन होना अति कठिन है एतदर्थ इन्हे पुस्तकाकार छपवाकर लक्ष्मणस्तोत्रके अन्तमे इनकी भी जिल्दबन्दी करा दी गई है न कि लक्ष्मणस्तोत्र और इन पद्योंसे कोई सम्बन्ध है, इसके अतिरिक्त अत्युपयोगी बहुमूल्य विषय एक और भी इस पद्यावलीके प्रथम रख दिया गया है जिस विषयके इस समय सूक्ष्म रूपसे प्रकाशन होनेकी बहुत ही आवश्यकता थी वह विषय है वैदिकपञ्च संस्कारोंका प्रमाणपूर्वक उल्लेख तथा उसके उपादेयताका सारांश विचार, इसीके साथही साथ एकादशी जन्माष्टमी रामनवमीका सूक्ष्म तया निर्णय भी रख दिया गया है जिसके विना किसी भी धार्मिक मनुष्यका कामही नहीं चल सकता, इन तिथियोंके निर्णयके लिए पहिले अनेक ग्रन्थोंकी आवश्यकता रहती थी

जो प्रत्येक व्यक्तिको सहज मे नहीं मिल सकते मिलें भी तो समझमे नहीं आ सकते अतएव अनेकों ग्रन्थोंसे उद्धृतकर काम काम की बातें यहां रख दी गई हैं और उनका सर्व साधारणके हितार्थ सरलभाषामे मर्म भी खोल दिया गया है पञ्चसंस्कारोंके प्रमाण भी इसी तरह सहज हिन्दीमे समझाए गए हैं एवञ्च इस एक छोटी सी पुस्तकसे न जानें लोकका कितना बड़ा उपकार होगा जो बातें अनेक श्रुतिस्मृतिपुराणादि देखने पर बड़े कठिनतासे प्राप्त होती थीं उनकी प्राप्ति अब इस पुस्तक के द्वारा सभीके हस्तगत है, न किसी प्रकारका प्रयास है और न मूल्य देकर खरीदना हैं पुस्तक स्थानसे विना मूल्य मिलेगी विषय बहुमूल्य है इत ने पर भी यदि इसके द्वारा लाभ न उठाया गया तो इससे बढ़कर और कौन सी भूलहै अस्तु अब इसके विचार करनेकी आवश्यकता है कि इसका प्रकाशन कैसे और किसके द्वारा हुआ इसके लिये यह पहलें ही विचार लेना चाहिये कि यदि ऐसा अमूल्य धार्मिक विषय तथा इस प्रकारके साहि त्यगर्भ पद्यरत्न एकत्रितकर प्रकाशित किये गए हैं तो इनके प्रकाशक भी धार्मिक तथा मानवभूषण ही कोई व्य क्ति होंगे क्योंकि "रत्नं समागच्छतु काञ्चनेन" अर्थात् सुवर्णके ही द्वारा रत्नोंका प्रकाश होना सर्वत्र पाया जाता है इत्या दि विचारोंसेही प्रकाशकका विकाश स्वयं हो जाता है पर

स्तु आपका शुभनाम भी यहाँ लिख देना सबके लिये सन्तोष जनक है इसके प्रकाशक हैं श्रद्धालु वैष्णववीर स्वामि भक्त श्रीयुत भैय्या सा० लाल बलवन्त सिंहजी देवराज नगर रीवां, आप के गुणों तथा कीर्तिकलापोंसे विज्ञगण स्वयं परिचित हैं, आपमें धार्मिकता तथा श्रीवैष्णवता का भाव वंशपरम्परासे ही सिद्धहै एवञ्च आपके द्वारा इसका प्रकाशन इसके जन्म सफल करनेका अद्वितीय हेतु है अस्तु अब मै विशेष न लिख कर इस पुस्तकके अमूल्य विषयोंके मनन करनेके लिए धार्मिक सज्जनोंसे सनम्र निवेदन कर इस संग्रहात्मक पुस्तक का हृदयसे स्वागत करता हूं, संग्रह सम्बन्धी कार्यों में पं० रामदुलारे जी पौराणिक लक्ष्मण बाग का प्रसन्शनीय उद्योग था अतः आप अनेक धन्यवाद के पात्र हैं।

सं० १९८३ गयाप्रसादशर्मा शास्त्री—
लक्ष्मणबाग,

( साहित्य भूषणः )

—:o:—

श्रीमतेरामानुजाय नमः,
( तप्तमुद्रादिधारणमाहात्म्य )

इस संसारमे जितने लौकिक वैदिक कर्म हैं उनके ज्ञानके लिये प्रत्येक व्यक्तिको उपदेशककी आवश्यकता अवश्य रहती है विना उपदेशक छोटेसे छोटे और बड़े से बड़े लौकिक या वैदिक कार्य किसी प्रकार सम्पन्न नहीं हो सक्ते लौकिक कार्यों के लिए तो यहां तक है कि अपरिचित प्रदेशमें जाने वाले व्यक्तिको मार्ग तक पूँछनेकी आवश्यकता पड़ती है यदि वह किसी जानकार मनुष्यसे मार्ग न पूछे तो उसका निर्दिष्ट स्थल पर पहुचना हो दुस्तर है इसी प्रकार संसारमे यावत्कलाकौशलकी शिक्षा भी विना उपदेशक नहीं मिलती पुस्तकों में लिखे रहने पर भी जब तक गुरूके द्वारा उसका मर्म नहीं खोला जायगा तब तक उस क्रियासे किसी प्रकार फलही न निकलेगा, एवञ्च संसार में जो जिस कोटिका काम है उसकार्यके लिए तदनुसार शिक्षककी आवश्यकता है और उसीके बतलाए हुए मार्ग पर चलनेसे कार्य में सफलता की आशा हैं क्योंकि लिखाहै "आचार्य्याद्धैवविद्याविदिता साधिष्टंप्रापत्" अर्थात् आचार्य द्वाराही प्राप्त विद्या सफल होतीहै। सफलताके बाद शिक्षक के उपकारस्मरणमें आजन्म मनुष्यको तत्पर रहना पड़ता है यही उपकारस्मरण विद्याकेसफलताका हेतु भी

है उपकारस्मरण तो मनुष्यको यहाँ तक रखना पड़ता है कि चाहे वह मनुष्य शत्रुहो या मित्र हो जिसके सामने या जिसके द्वारा अपने को कुछ उत्तम शिक्षा प्राप्त हुई हो या कि कोई लाभ होगया हो तो उसका भी उपकारस्मरण यथाशक्तिमाननाही पड़ता है यही हेतु है कि दत्तात्रेयके चौवीस गुरू थे, क्योंकि उन्हें जिसीसे उत्तम शिक्षा मिल जाती थी वही उनका गुरू हो जाता था और बराबर उस का उपकार स्मरण माना करते थे, जैसे कि 'कुमारी कङ्कण वत्' इत्यादि, अर्थात् उन्हें कुमारी एक कङ्कणसे ही अकेला रहनेकी शिक्षा प्राप्त हुई थी, इसके अतिरिक्त गीताही एक ऐसा ज्वलन्त उदाहरण है कि विना कृष्णचन्द्रजीके उपदेश वीरवर अर्जुनकी प्रवृत्ति युद्ध करनेमें नहीं हुई जिसके अर्थ उन्होंने घोर तपस्या भी की थी, अस्तु जब लोकमें यहाँ तक देखा जाता है कि छोटेसे छोटे कामके लिए भी उपदेश कोंकी आवश्यकता रहती है और उनका उपकार स्मरण भी मानना पड़ता है तब तो जो ब्रह्मविद्या अत्यन्तगोप्य एवं अलभ्य है जिसके द्वारा वाङ्मनसागोचर निरवधिकवा त्सल्य श्रियःपति श्रीमन्नारायणकी प्राप्ति होती है उसके उपदेशककी न जाने कितनी बड़ी लोकमें आवश्यकता है और उस उपदेशक (आचार्य) के उपकार स्मरणकी अवधि फिर कहां तक है इसका बिचार सबको स्वयं करलेना

चाहिए, और ऐसी अलभ्य एवं सर्वोत्तम विद्या भी बिना योग्य गुरूके प्राप्त नही हो सकती तथा इस विद्याका ज्ञान भी प्रत्येक व्यक्तिको अत्यावश्यकहै एवञ्चइस महाविद्याकेलिए किसी महान् पुरुषपुङ्गवकाआश्रय अवश्य ग्रहण करना पड़ता है और वही विद्योपदेशक आचार्य या गुरु कहे जाते हैं इस बातका प्रतिपादन वेदपुराणादिमें भलीभाँति किया गया है जैसे कि "मातृदेवोभवपितृदेवोभव आचार्य देवोभव, ( कठवल्पोपनिषद् ) आचार्यवान् पुरुषोवेद, (श्रुति) अर्थात् मनुष्यके तीनही देव प्रधान हैं माता पिता और आचार्य---परीक्ष्यलोकान् कर्मचितान् ब्राह्मणो निर्वेदमा यात् नास्त्यकृतः कृतेन तद्विज्ञानार्थं सगुरुमेवाभिगच्छेत् स मित्पाणिः श्रोत्रियंब्रह्मनिष्ठंतस्मै सविद्वान् उपसन्नाय सम्य क्प्रशान्तचित्ताय शमान्विताय येनाक्षरं पुरुषंवेदसत्यंप्रोवा चतां तत्वतो ब्रह्मविद्याम्, इत्यादिश्रुतिबचन इसके प्रति पादक हैं "तस्माद्गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेयमात्मनः, शाब्दे परेचनिष्णातं ब्रह्मण्युपसमाश्रयम्, ( भागवते ) अपने हित के ज्ञानके लिए शास्त्रोंके जानने वाले तथा ब्रह्मविचारमे लग्न गुरूके शरणमें अवश्य जावै अर्थात् गुरूकरे इत्यादि वाक्योंसे यह भी सिद्ध है जो कि कोई २ व्यक्ति अपने पिता हीसे मन्त्रोपदेश ग्रहण कर लेते हैं याकि स्वयमाचारी कह लाते हैं यह सर्वथा वेदविरुद्ध है वेद तो स्पष्टतया माता

पितासे अतिरिक्त गुरू करनेकी आज्ञा दे रहा है क्योंकि माता पिता तो केवल जन्म देनेके अधिकारी हैं और गुरू तो ब्रह्मविद्योपदेश से मनुष्यजीवनको सफल कर उसके हृदयान्धकार को सदाके लिए दूर कर देता है जिससे कि उस मनुष्य के दोनों लोक सुधरजाते हैं और अन्तमें उत्तम गतिको प्राप्त होता है, लिखा भी है "गुशब्दस्त्वन्धकारः स्याद्रुशब्दस्तन्निवर्तकः–अन्धकारनिरोधित्वाद्‌गुरुरित्यभिधीयते' इत्यादि–एवञ्च यह बात सिद्ध हुई कि ब्रह्मविद्याके उपदेश ग्रहण करने के लिए उत्तम आचार्यकी आवश्यकता निरवधिक है, अस्तु अब यह देखना है कि इस अलभ्य पदार्थकी प्राप्ति कैसे हो सकती है तथा यह कौनसा अमूल्य पदार्थ है इसके लिये यहां सूक्ष्मतया उस विषयका दिग्दर्शनमात्र करादेना उचित है, वर्णाश्रमधर्ममें वर्तमानमानवोंके तत्तज्जातित्व सम्पादन के लिए जिस प्रकार मुख्यपंचसंस्कार किए जाते हैं ठीक उसीप्रकार ब्रह्मविद्योपदेश ग्रहण करनके लिये प्रत्येक व्यक्तियोंके परम वैदिक पंचसंस्कार किये जाते हैं इन्हीं पंचसंस्कारोंके द्वारा मनुष्य संस्कृत होकर ब्रह्म विद्या के ग्रहण करनेका अधिकारी होता है और फिर वह प्रत्येक वैदिक कर्म करते हुए सफलताका भागी होता है अन्यथा उसके किये हुये सभी कर्म निष्फल हैं इसहेतु प्रत्येक मनुष्य को चाहिये कि वह अपने इस अमूल्य मानवजीवन के

सुधारके लिये इन वेदोक्तपंचसंस्कारोंसे संस्कृत होकर योग्य आचार्यसे अमूल्यब्रह्मविद्याका उपदेश ग्रहण करे, वैदिक पंच संस्कार एही हैं, "तापः पुन्ड्रं तथा नाम मन्त्रोयागश्च पंचमः, अमीपञ्चैव संस्काराः परमैकान्तिहेतवः" इनमे पहला संस्कार ताप है अर्थात् शंखचक्रधारण, द्वितीय उद्ध्वर्पुंड्र तृतीय नामकरण, चतुर्थमन्त्रोपदेश, पंचम याग अर्थात् आत्मसमर्पण, यहीं समय उस ब्रह्मविद्योपदेशकाहै और इन्हीके अन्तर्गत वह भीहै जिसका प्रत्यक्षप्रकाश आचार्य द्वाराही हुआ करताहै, अस्तु अबरही इसबातके प्रमाण दिखलाने की बात सोतो वेदस्मृतिपुराणादिही इसके पर्याप्त प्रमाणहैं तथा निम्नलिखित ग्रन्थोंमे तो इसीका विस्तारही है जैसेकि सुदर्शनविजय, कूरकौशषडानन, नारायण सारसंग्रह, दुर्जनकरिपंचानन, तप्तमुद्राविजय, सच्चरित्ररक्षा, पाखण्डदण्डिन, दुर्वादविधूनन, इत्यादि अनेकों ग्रन्थोंमे भलीभांति दर्शाया गयाहै तथापि उपरोक्त ग्रन्थ सबको सुलभतया नहीं प्राप्त होसक्ते अतः उन्हीं सब ग्रन्थोंका सार भूत अंश यहां उद्धृत कर सर्वजन हितार्थ लिखा जारहाहै साथही साथ सरल हिन्दी मे उसका तात्पर्यमात्र लिख दियाहै जिसके अवलोकन से यह विषय सबको शीघ्र अव गत हो जायगा अव इस विषय पर विशेष न लिखकर यह बात यहाँ और बतला देना उचितहै कि यही संप्रदाय

साक्षात् श्रीविष्णुसम्बन्धी होनेके कारण वैष्णव संप्रदायहै यही परमवैदिकसनातनसिद्धान्त व सर्वोत्तमहै, अनादि कालसे इसकी सत्ता चली आतीहै बीचमे कुछ शिथिल सा होजानेके कारण श्रीलक्ष्मीजी द्वारा इसका पुनः प्रचार हुआ अतः श्रीसम्प्रदाय भी यही कहलाताहै, इसीप्रकार श्रीरामानुज स्वामीने अवतार लेकर इसकी पूर्णतया बृद्धि किया अतः श्रीरामानुज़ संप्रदाय भी इसीको कहतेहैं इसका मार्ग सात्विकता से भरापड़ा है इसमे किसी प्रकार बनावटी वस्तुओंका समावेश नहीं अतः इसका अवलम्बन प्रत्येक व्यक्ति या जातिके गौरव का उत्पादकहै तथा, ऐहलौकिक पारलौकिक कर्मों के सुधारने का इससे उत्तम मार्ग दूसरा नहींहै, "सर्वं विष्णुमयं जगत्" इस वाक्यसे जव संसार विष्णु मयहै तव श्रीविष्णु भगवान्के ही शरणग्रहण करने से अन्य देवताओं का भी सन्तोषहै, लिखाभीहै "यथातरोर्मूल निषेचनेन तृप्यन्ति तत्स्कन्धभुजोपशाखाः प्राणोपहाराच्चयथे न्द्रियाणां तथैव सर्वार्हणमच्युतेज्या, इत्यादि, अर्थात् जिस प्रकार बृक्षके मूल सींचनेसे उसके शाखा पत्ता सव तृप्त हो जातेहैं और शरीर मे प्राणवायुकी तृप्तिसे सब इन्द्रियां जैसे तृप्त रहतीहैं उसी प्रकार सव देवोंको यदि साथही प्रशन्न करनाहै तो श्रीविष्णु भगवान्की पूजा करनी चाहिए और उनकी ही शरणागति ग्रहणकरनी चाहिए, यही

विष्णु भगवान् की शरणागति ब्रह्मविद्या का प्रधान अंगहै एवञ्च इसी मुख्य सिद्धान्तके योग्य आचार्यों द्वारा पंञ्च संस्कारोंसे संस्कृतहोकर भगवत्शरणागति ग्रहणकरना सर्वथा उचितहै ।

अस्तुअब उपरोक्त पंचसंस्कारोंके प्रमाण क्रमशः सूक्ष्म रीतिसे यहां लिखकर प्रकृत विषय समाप्त किया जाताहै पंच संस्कारों मे प्रथम शंखचक्रका ग्रहण करना बतलाया गयाहै अतः उसके प्रतिपादक श्रुतिबचन—

पवित्रंतेविततं ब्रह्मणस्पते प्रभुर्गात्राणि पर्य्येषिविश्वतः अतप्ततनूर्नतदामोऽश्नुतेशृतास इद्वहन्त स्तत्समाशत, (ऋग्वेदे तृतीयाध्याये) अन्वयः, हे ब्रह्मणस्पते प्रभुस्त्वं विश्वतः, गात्राणि, पर्येषि, ते पवित्रं विततं, तेन अतप्ततनूः, आमः, तत् न अश्नुते, इत्, बहन्तः, शृतासः, तत्समाशत, (पदार्थः) ब्रह्मणस्पते, चतुर्मुखके नियामक प्रभुः प्रपञ्चकी चेष्टा सामान्य के हेतुसंकल्पकरने वाले, त्वं, आप, विश्वतः, जगत्के—गात्राणि शरीरों को—पर्य्येषि, अन्तर्यामी होकर व्याप्त करते हो—ते सर्व व्यापक रूप आपका पवित्रं सुदर्शनचक्र—विततं, अग्निसे तप्त कर भुजपर लगाने से उत्पन्न होने वाले किण वत्व सम्बन्ध से आस्तिक जन सामान्यमे रहने वालाहै, तेन उस सुदर्शन चक्रसे, अतप्ततनूः विनातपे हुए शरीर वाला, आमः अविनष्ट पापवाला है, (अर्थात् उसके प्रारब्ध

और संचित पाप दग्ध नहीं हुएहैं, ) अतएव तत् परमात्मा को न नहीं अश्नुते प्राप्त होताहै, इत् इदं तप्त सुदर्शन को वहन्तः भुजपर धारण करने वाले, शृतासः दग्ध पाप वाले होकर तत् परब्रह्म को समाशत प्राप्त कर लेतेहैं । इस श्रुतिमे पवित्र शब्दका अर्थ सुदर्शन चक्रहीहै इसके लिए अनेक प्रमाणहैं, जैसेकि "सुदर्शनेचदर्भेच पवित्रंचणसूत्रके" यह वेदनिघण्टु का बचनहै, औरभी "सुदर्शनंसहस्त्रारं पवित्रं चरणं पविः सुदर्शनंहरेश्चक्रं पवित्रं चरणं पवि" रित्यादि, यह भी वेद निघण्टुकाही बचनहै, पद्मपुराण मे भी कहाहै "पवित्रंचरणंनेमिः हरेश्चक्रंसुदर्शनम् ॥ सहस्रारं प्राकृतघ्नं लोकद्वारं महौजसम् ॥ नामानिविष्णुचक्रस्य पर्यायेणनिवो- धमे" ॥ श्रीशास्त्रेऽपि"पवित्रंचरणं चक्रंलोकद्वारंसुदर्शनम्– पर्यायबाचकाह्येते चक्रस्यपरमात्मनः" ॥ पुनातित्रायतेचेत्यतः पवित्र मिति" ( एकायन ब्राह्मणनिरुक्तम् ) और श्रुतिमे जो तत्शब्दहै वह ब्रह्मवाचकहै । इसके लिए प्रमाण निम्न लिखितहैं–तदितिवा एतस्यमहतो नामभवति" "ॐतत्सदि तिनिर्देशोब्रह्मणस्त्रिविधः स्मृत इत्यादि–

और भी अनेक श्रुति वाक्य इस विषयके प्रतिपादक हैं जिनमे दोचार प्रमाण यहां लिख देना उचितहै विशेष वाक्य विस्तार भयसे नहीं लिखे जा रहेहैं । पवित्रमित्यग्नि रश्मिर्वै सहस्रारः सहस्रारोनेमिः नेमिना तप्ततनूः ब्राह्मणः सा

पुज्यङ्सलोकतामाप्नोति ( सामवेदे मैत्रायणीशाखायां ) चरणं पवित्रं विततंपुराणं येनपूतस्तरति दुष्कृतानि तेन पवित्रेण शुद्धेन पूताः अतिपाप्मान मरातितरेम, लोकस्यद्वार मर्चिष्मत् पवित्रं ज्योतिष्मत् भ्राजमानं महस्वत् अमृतस्यधारा बहुधा दोहमानं चरणंलोके सुधितांदधातु ( यजुर्वेदकटशाखा ) मोक्षकामोनरः सुदर्शनधारणं कुर्यात् ( अनुमितश्रुति वाक्यं तप्तमुद्राविजये )

चक्रंविभर्तिवपुषाऽभितप्तं बलंदेवानाममृतस्यविष्णोः सएतिनाकं दुरितानिविधूय विशन्ति यद्यतयोवीतरागा एभिर्वयमुरुक्रमस्य चिन्हैरंकितालोके सुभगाभवामस्तद्विष्णो परमं पदंयेऽधिगच्छति लाञ्छिताः चक्रमादायाग्नौ प्रता यब्राह्मणस्य दक्षिणेबाहौधारयेत्, चक्रमुपविशन्ति येपाञ्चजन्यमादायाग्नौ प्रताप्य ब्राह्मणस्योत्तरेबाहौ धारयेत् ब्रह्मवादिनोवदन्ति ( अथर्वणे )

देवोंकेपराक्रमभूत तपेहुएविष्णुके चक्रको जो शरीर पर धारण करतेहैं वे पापोंका नाशकर बैकुण्ठ लोक जातेहैं जिस लोकमे बीतराग तपस्वी लोग जातेहैं अतः उस चक्रके चिन्होंसे हम लोग अंकित होकर भाग्यशाली हों विष्णुका धाम वहीहै जिसमे चक्रसे चिन्हित होकर लोग जातेहैं चक्रको अग्निमे तपाकर ब्राह्मणके दक्षिण बाहुमे धारण कराना चाहिए, और शंखको तप्तकर बामबाहुमे यह

ब्रह्मवादियों का कथनहै । ❀ ❀ ❀ ❀ ❀ ❀
चमूषच्छ्येनश्शकुनोविभृत्वा गोविन्दुर्द्रप्स आयुधानिविभ्रत्
अपामूर्मिंसचमानः समुद्रंतुरीयंधाम महिषोविवक्ति ( ऋग्वेदे )
पञ्चभूतोंके विकार भूत शरीरसे न कभी जुदाई रखने वाला
और परमात्माका अंगभूतजीव भगवान्के शंखचक्रादि
आयुधोंको तप्तमुद्रा रूपसे यदि अपने भुजपर आचार्यद्वारा
धारण करलेतो वह जीव नित्यसूरियोंसे अनुगम्यमान होकर
बैकुण्ठके समीप पहुंच अपने आत्माको संसारसे उद्धार करने
मे समर्थ हो अपने सम्बन्धियोंको भी संसार सागरसे पारकर
नित्य सूरियोंका पूज्यवन मोक्षका भागी होताहै ।
गोविन्दस्यायुधान्यंगे विभ्रत्सुश्रोणिवैद्विजः ॥ तुरीयंधामतद्वि-
ष्णोर्महिष्ठ. प्राप्नुयादिति पूर्वोक्त श्रुतिमूलक मेतद्वाक्यं स्कन्द
पुराणे–
भगवान्के आयुध ( सुदर्शन चक्र ) को जो ब्राह्मण व
क्षत्रिय तथा वैश्य धारण करताहै वह पूज्य होकर विष्णु
धामको प्राप्त होताहै । लीलयापि लिखेद्यस्तु बाहुमूले
सुदर्शनम्, कुलकोटिं समुद्धृत्य लभते वैष्णवंपदम् । इत्यादि
अनेकवाक्य इसके प्रदिपादकहैं ।
निर्णयसिन्धौ तप्तमुद्राधारणमुक्तं रामार्चनचन्द्रिकायां
भविष्ये–शयन्याञ्चैवबोधिन्यां चक्रतीर्थेतथैवच, शंखचक्र
विधानेन वह्निपूतोभवेन्नरः ॥ देवशयनी व देवप्रबोधिनी

एकादशीको तथा चक्रतीर्थ मेमनुष्य शंखचक्रधारण विधिसे बह्निनपूतहो ।

सहोवाच याज्ञवल्क्यस्तस्मात्पुमानात्म हितायहरिंभजेत् सुश्लोक मौलेर्वर्म्मार्ण्यंगेष्वग्निनासंदधते (शतपथश्रुतिः)

याज्ञवल्क्य का बचनहै कि आत्महितार्थ मनुष्य भगवत्भजन करे और उन्हीके आयुधोंको अग्निसे तपाकर धारण करे।

प्रतेविष्णो अब्जचक्रेसुतप्ते जन्माम्भोधिंतर्तवे चर्षणीन्द्रामूले वाहूवोर्दधतेऽन्ये पुराणालिंगान्यंगे तावकान्यर्पयन्ति–

( इतिसामवेदे )

अग्निहोत्रंतथानित्यं वेदस्याध्ययनंयथा, ब्राह्मणस्यतथैवेदं तप्तमुद्रादिधारणम् । इतिपाद्मे ।

( तप्तमुद्राविषये स्मृतिपुराणादि बचन )

"पशुपुत्रादिकंसर्वं गृहोपकरणानिच–अङ्कयेच्छङ्ख चक्राभ्यां नामकुर्याच्चवैष्णवम् ॥१॥ स्त्रियासहैवकर्तव्यं गृहस्थस्यविधानतः–संस्कारपञ्चकंतेन भवेत्साधर्मचारिणी॥२॥ तापादिपञ्च संस्कारा गृहस्थस्ययथा विधि–ग्राचार्य्येणाद्वयोःकार्याः स्वगृह्योक्तविधानतः" ॥ ३ ॥

( शांडिल्यस्मृतौ ) पशुपुत्रातिसमेत मनुष्यको शंखचक्रसे अंकित होना चाहिए। यथाविधि गृहस्थको सपत्नीक पञ्च संस्कारों से संस्कृत होना चाहिए, विनापत्नीके शंखचक्र ग्रहण करने से उसकी पत्नी सह धर्मिणी नहीं हो सत्ती।

"आद्यंतुशंखचक्रादि धारणंवैष्णवंस्मृतम्–पुण्ड्रंनामक्रियाचैव मन्त्रंचैवार्चनंहरेः ॥ १ ॥ संस्काराः पञ्चकर्तव्याः ब्राह्मणस्य विधानतः–विधिना शंखचक्रादिधारयेदूर्ध्वपुण्ड्रकम् ॥ २ ॥ अग्निनैवतुसंतप्तं चक्रमादाय वैष्णवः, दापयेत्सर्ववर्णानां विष्णुसालोक्य सिद्धये" ॥ ३ ॥ ( पाराशरस्मृतौ ) शंखचक्र धारण, उर्द्ध्वपुण्ड्र, नामकरण मन्त्रोपदेश, भगवत्सन्निधिमे आत्मसमर्पण, एही पञ्चसंस्कारहैं। विधानतः इन पञ्चसंस्कारोंसे ब्राह्मणको संस्कृत होकर सबवर्णोंको तप्तमुद्रा धारण कराना चाहिए इसीसे वह वैष्णव होकर विष्णु भगवान् के सन्निधिमे प्राप्त होगा। यदि यह कोई जाननेको इच्छा करे कि पूर्वमें कौन २ भागवत तप्तमुद्रादि धारण किए थे तो उनके लिए स्कन्दपुराणान्तर्गतनारायणब्रह्मसम्वाद यहाँ लिखरहाहूँ, धृतानारायणीमुद्रा प्रल्हादेन ध्रुवेनच बिभीषणेनबलिना रुक्मांगदशुकेनच ॥ मान्धात्राद्यम्बरीषेण मार्कण्डेयमुखैर्बुधैः" इत्यादि महाभागवतोंने तप्तमुद्रादि धारण किया था। द्वितीय संस्कार उर्द्ध्वपुण्ड्रहै अतः उसके प्रतिपादकश्रुतिबचन–"हरेःपादाकृति मात्मनोहिताय मध्येछिद्र मूर्द्ध्वपुंड्रं योधारयति सपरस्यप्रियोभवति सपुण्यवान् भवति समुक्तिमान् भवति–( अथर्वणोपनिषदि ) अर्थात् अपने हितके लिए भगवान् के चरणारविन्दके आकारका जो तिलक धारण करता है वह दूसरेको प्रिय

होताहै पुण्यवान् होताहै और मुक्तिमान् होता है।

इसीके प्रतिपादक स्मृति पुराणादि बचन निम्न लिखितहैं।

"ऊर्द्ध्वपुंड्रस्यमाहात्म्यं वक्ष्यामिशुभदर्शने, धारणादेवमुच्येत भवबन्धाद्विमूढधीः, एकान्तिनोमहाभागाः सर्वभूतहितेरताः, सान्तरालं प्रकुर्वन्ति उर्द्ध्वपुंड्र पदाकृतिम् ॥ पुंड्राणां धारणार्थाय गृह्णीयाच्छ्वेतमृत्तिकाम्। (पाद्मे) पार्वतीजीके प्रति शिवजीका कथनहै कि उर्द्ध्वपुंड्रका माहात्म्य ऐसाहैकि जिसके धारणसे ही अज्ञानी भवबन्धनसे मुक्त होजातेहैं। सब प्राणियोंके हितकारी महात्मा लोग मध्यमें कुछ अन्तर रखकर भगवान्‌के चरणाकार का तिलक करतेहैं। तिलक धारणार्थ श्वेतमृत्तिका लेना चाहिए। "केवलस्योर्द्ध्वपुंड्रस्य धारणादपिमानवः, देहजैः पापसंघातैः मुच्यतेनात्र संशयः॥ (ब्रह्मरात्रे) आचम्यधारयेत् पुंड्रान् मृदाशुभ्रेणपूर्ववत्, नासिकामूल मारभ्य आकेशान्तं प्रकल्पयेत्, (भारद्वाज संहितायाम्) आचमन कर श्वेतमृत्तिकासे नासिकामूल से लेकर केशपर्यन्त तिलक करे। "उर्द्ध्वपुंड्रस्यमध्येतु अन्यद्रव्यं नधारयेत्, हारिद्रंधारयेद्वेणुपत्राकारंशुभावहम्"॥ उर्द्ध्वपुंड्रके बीचमें और द्रव्य न धारण करे केवल बाँसके पत्तेके आकार का हारिद्र चूर्ण (श्री) धारण करना चाहिये। उर्द्ध्वपुंड्रस्य मध्येतु रजनीचूर्णमुत्तमम्॥ लक्ष्मीरूपधरं नित्यमन्य द्रव्यं

न धारयेत् ॥ ( अत्रिस्मृतौ ) लक्ष्मीजीके रूपको धारण करने वाले हरदी चूर्णकोही तिलकके बीच धारण करे। लक्ष्मी रूपस्थानीय होनेके कारणसेही लोग हैरदी चूर्ण को श्री कहतेहैं। और यह शुभ सूचकभीहै क्योंकि हरदी चावल तथा दहीसे तैयारकी जातीहै, लोकमे भी देखा जाताहै कि प्रत्येक शुभकार्योंमे लोग हरदी दही चावल ललाट में लगातेहैं।

ऊर्ध्वपुंड्रस्यमध्येतु अन्यद्रव्यं नधारयेत्, विष्णुविम्बेन संस्पृष्टं हरिद्रां धारयेद्द्विजः ॥ ( पञ्चरात्रे ) उर्द्ध्वपुंड्रके मध्यमे और द्रव्य न धारण कर केवल विष्णु भगवानूके विग्रहमें समर्पित हरिद्र चूर्णही धारण करे।

ऊर्ध्व पुंड्र विहीनस्तु संध्याकर्म समाचरेत्, तत्सर्वं राक्षसैर्नीतं नरकञ्चाधिगच्छति ॥ ( हारीतस्मृतौ ) उर्द्ध्वपुंड्रसे हीन होकर सन्ध्यावन्दनादि यावत्कर्म करनेसे सब निष्फलहै। ललाटेच्छिद्रसंयुतंपुंड्र दंडाकारंसुशोभनम्॥ विप्राणाँसततंधार्यं स्त्रीणाञ्चशुभदर्शने ॥ ( पाद्मे ) विनाचैवोद्ध्वर्पुंड्र ण यःकुर्यात्कर्मवैदिकम् ॥ निष्फलंतस्यतत्कर्म भस्मन्येनाहुतिर्यथा ॥ ( मात्स्ये ) उर्द्धवपुंड्रके बिना यावत् बैदिककर्म भस्ममे हवन करनेके ऐसे निष्फलहैं।

( नोट ) यहां केवल उर्द्धवपुंड्रकी उपादेयता मात्र बतलाई गईहै इसके धारण करनेका नियम देखना हो तो

प्रबन्ध पञ्चक नामक पुस्तकमें देखना चाहिए, यह पुस्तक स्थान से मिल सक्तीहै।

( मिश्रित प्रकरण )

"येकण्ठलसतुलसीनलिनाक्षमाला येबाहुमूलपरिचिन्हि[illegible] शंखचक्राः ॥ ग्रीवाललाटपटलेलसदूर्ध्वपुंड्रास्ते वैष्णवा भुवनमाशु पवित्रयन्ति" ॥ जिनके कण्ठमे तुलसी अथवा कमलाक्षकी मालाहै और जिनके भुजमूल शंखचक्रसे अंकि[illegible] हैं तथाच ग्रीवा व ललाटमे जिनके ऊर्द्ध्वपुंड्र शोभित [illegible] रहाहै ऐसे श्रीवैष्णव जन क्षणमात्रमे लोकको पवित्र क[illegible] देतेहैं। और भी, "धृतोर्द्ध्वपुंड्रः धृतचक्रधारी विष्णुंपरं ध्याय[illegible] योमहात्मा, स्वरेण मन्त्रेण सदाहृदिस्थं परात्परंयाति विशु[illegible] चेताः, और भी, ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यः शूद्रो वा यदिवेतरः ॥ शंखचक्राङ्कित तनुस्तुलसीमञ्जुरीधर इत्यादि॥ तृतीय संस्[illegible] नाम करणहै अतः उसके प्रतिपादक स्मृति पुराणादि वचन "नामकर्मप्रवक्ष्यामि पापनाशनमुत्तमम् ॥ चक्रादिधारणं क[illegible] तत्रवै नामकर्मच" ॥ "नामधेयं सदास्यत्वं मुख्यमित्येतदुच्यते ॥ विनाकृतंचेद्विफलं श्रेयस्तस्यमहामुने" ॥ ( पाराशरस्मृतौ पापोंके नाश करने वाले उत्तम नामकर्मको मैं कहता[illegible] चक्रादि धारण समयमेही नामकर्म भी होताहै, ऐसा न करने से मनुष्य की पुण्य क्षीण हो जातीहै। "गुणायो[illegible] चान्यानि विष्णुनामानि लौकिकैः—विशिष्टंवैष्णवंनाम सर्व[illegible]

कर्म सुचोदितम्" "नयस्य वैष्णवंनाम कृतमस्तिद्विजन्मनः अनामकः सविज्ञेयः सर्वकर्मसुगर्हितः" ॥ ( हारीतस्मृतौ ) अर्थात् विष्णु सम्बन्धी जितने नामहैं तद्विशिष्टहीनाम वैष्णवोंके भी होने चाहिए, अन्यथा वह सम्पूर्ण कर्ममे निन्दित रहताहै ।

॥ यन्नामश्रुतिमात्रेण पुमान्भवति निर्मलः ॥
तस्यतीर्थपदः किंवादासाना मवशिष्यते, इत्यादि-
( भागवते ) अर्थात् जिसके नामसुन लेनेही से मनुष्य निर्मल हो जाताहै, तवतो जो उनके दासहैं उनके लिए क्या कमी है वह तो स्वयं निर्मलहैं ।
यह विषय भी अनेक ग्रन्थोंमे विस्तार पूर्वक लिखाहै यहांकेवल दिग्दर्शन मात्र कराया गयाहै ।
चतुर्थमंत्रसंस्कारहै उसके प्रतिपादक स्मृतिपुराणबचन- "शृणुराजन्प्रवक्ष्यामि मंत्रसंस्कारमुत्तमम् ॥ यथोक्तंविष्णुनापूर्वं ब्रह्मणेपरमात्मना" ॥ "सर्वेषामेवमन्त्राणाँ प्रथमंगुह्यमुत्तमम् मन्त्ररत्ननृपश्रेष्ठ सद्योमुक्तिफलप्रदम्" ॥ सर्वैश्वर्यप्रदं पथ्यं सर्वेषां सर्वकामदम् । यस्योच्चारणमात्रेण परितुष्टोभवेद्धरिः ॥ "देशकालादिनियम मरिमित्रादिशोधनम् ॥ स्वरवर्णादिदोषश्च पारश्चरणिकंनतु" ॥ ब्राह्मणाः क्षत्रियावैश्याः स्त्रियः शूद्रास्तथेतराः-तस्याधिकारिणः सर्वे सर्वशीलगुणायदि ॥ ( हारीते ) श्रीविष्णुभगवान् पूर्वमें ब्रह्मासे इस चतुर्थ मंत्र संस्कारको

कहाथा, यह सम्पूर्ण मन्त्रोंमे श्रेष्ठहै गुह्य है सम्पूर्ण मनोरथोंके सिद्ध करने वालाहै मुक्तिप्रदहै इसके ग्रहण करनेमे किसी प्रकार देशकालादिका विचार नहींहै इसके अधिकारी सभी वर्णहैं यदि उनमें इसकी योग्यताहै तो। मानसंवाचिकंपापं कायिकञ्चत्रिधाकृतम्, द्वयस्मरणमात्रेण नाशंयाति सुनिश्चितम् ॥ ( पाद्मे ) अर्थात् त्रिधाकृतपाप इसद्वयमंत्रसे निश्चय नष्टहो जाताहै। उच्चारणात्मनोरस्य सर्वसिद्धिफलं लभेत्-- अनधीत्यद्वयंमन्त्रं नविप्रोनचवैष्णवः ॥ अचक्रधारिणं विप्रं योऽध्यापयतिदेशिकः ॥ शिष्येणहितोयाति नरकं रौरवंद्विजः ॥ ( पाराशरस्मृतौ ) मनु-मंत्र ॥ देशिक अध्यापक ( आचार्य्य ) नहिवक्तुँमयाशक्यं ब्रह्माद्यैस्त्रिदशैरपि व्यापकानाञ्च सर्वेषां ज्यायानष्टाक्षरोमनुः ॥ ( हारीते ) इत्यादि अनेक प्रमाणहैं परन्तु विस्तार भयसे यहां नहीं लिखे जाते।

पञ्चमयाग संस्कारका प्रमाण--"अथयागविधिंतत्वंवक्ष्ये संस्कारमुत्तमम् ॥ अभिवाद्य नमस्कृत्य प्रणिपत्य ततोगुरुम् ॥ तस्यप्रसादलब्धंवै गृहीत्वाविग्रहंहरेः, श्रीभूलीलादिसहितं सायुधंसपरिच्छदम् ॥ अर्चयेत् प्रयतोनित्यं यथाकालमतन्द्रितः अप्सुव्योम्नि तथार्चायाँ वह्नौहृदितथागुरौ" इत्यादि ( पाराशरे ) पञ्चमयाग सँस्कारहै अर्थात् आत्म समर्पण, इसकी विधि यहीहै कि मंत्र लेनेके बाद गुरूका साष्टांग कर उनके द्वारा प्राप्त हरिके बिग्रहको पवित्र होकर जल आकोश

अर्चावतार अग्नि हृदय तथा गुरूमें अनुसन्धान कर पूजन करे ।

( एकादशी निर्णयः )

विद्धावहुविधात्याज्या विद्धैकादश्युपोषणात्—पतन्तिनरक घोरेयावदाभूतसंप्लवः, (भगवच्छास्त्रे विद्धा एकादशी कदापि न रहे ऐसा करने से अनन्त कालतक नरक मे वास करना पड़ता है ।

एकादशी मे वेधका विचार—अरुणोदयवेलायां दशमीयदिदृश्यते एकादशींतां संत्यज्य द्वादशीं समुपोषयेत्, अरुणोदयवेलामें यदि थोड़ी भी दशमी हो तो एकादशी विद्धा है उसको छोड़ कर द्वादशीके दिन उपवास करें अरुणोदय का विचार पञ्च २ उषाकालः षट्पञ्चाशारुणोदयः—सप्तपञ्चभवेत्प्रातः शेषः सूर्योदयःस्मृतः । अर्थात् ५५ दण्डका उषाकालमाना जाताहै ५६ दण्डका अरुणोदयमाना जाता है, ५७ दण्डका प्रातः काल मानो जाताहै, इसके बादका काल सूर्योदय कहा जाताहै ।

"अरुणोदयवेलायां नवमीयदिदृश्यते, द्वादश्यामुपवासश्च त्रयोदश्यान्तुपारणम्" ॥ ५६ दण्डयदि नवमी हो तो एकादशीके दिन उपवास नहीं हो सका तब द्वादशीको व्रत करे और त्रयोदशीको पारण करे ।

"उदये नवमी किञ्चिद्दशमी सकला यदि—द्वादश्यामुपवास

श्चत्रयोदश्यांतुपारणम्" ॥ उदयकालमें यदि थोड़ो भी नवमी हो और दशमी समग्रहो परन्तु एकादशीके दिन उपवास न करके द्वादशीमे व्रत करे और त्रयोदशीमें पारण—"नवम्यां च दशम्यां वा षट्पञ्च घटिका यदि—एकादश्यां नोपवासः कार्योविष्णुपरायणैः" ॥

नवमी अथवा दशमी ५६ दण्ड हो तो इस एकादशीका व्रत श्री वैष्णवों को नहीं करना चाहिए तब द्वादशीके दिन उपवास करे।

"बहुनात्रकिमुक्तेन सन्देहोयदिजायते एकादशींपरित्यज्य द्वादशीं समुपोषयेत्" ( हारीतस्मृतौ ) विशेष कहाँ तक कहा जावै यदि एकादशीमें किसी प्रकार सन्देह हो तो उस एकादशी को छोड कर द्वादशीको व्रत करे।

सम्पूर्णैकादशी यत्र द्वादशी वृद्धिगामिनी—द्वादश्यांलंघनं कुर्यात्त्रयोदश्यांतु पारणम्। एकादशी यदि सम्पूर्ण हो और द्वादशी कुछ बढ़ी हो तो भी द्वादशी के ही दिन उपवास करे।

यहां एकादशी का निर्णय सूक्ष्म रख दिया गया है विशेष देखना हो तो हारीतस्मृति निर्णयसिन्धु, भगच्छास्त्रादि ग्रन्थों में सब लिखा है।

( रामनवमीनिर्णयः )

मेषेपूषणिसंप्राप्ते लग्ने कर्कटसंयुते—आविरासीत्सकलया कौश-

स्थायांपरःपुमान्' ( विष्णुस्मृतौ ) मेष की संक्रान्ति तथा कर्कलग्नमे रामचन्द्रजी का अवतार हुआ था।

"चैत्रेमेषेसितेपक्षे नवम्यांञ्चपुनर्वसौ' मध्यान्हे कर्कटेलग्नेजातो रामः स्वयंहरिः' ( स्कन्दपुराणे ) चैत्रमास मेषकी संक्रान्ति, शुक्ल पक्ष, नवमीतिथि, पुनर्वसु नक्षत्र, मध्याह्न समय, कर्क लग्न मे रामचन्द्रजी का अवतार हुआ था सिंहेमेषेच संक्रान्ता वष्टमीनवमीतथा, उपोष्या वैष्णवैः सर्वैर्नतुकर्कटमीन योः' ( दशनिर्णये ) जन्माष्टमीका व्रत सिंहके सूर्य जब हों तभी करे कर्क के सूर्य रहते हुए कदापि न करे, इसी प्रकार रामनवमी का व्रत मेष के सूर्य रहते ही हुए करें मीनके सूर्य हों तो कदापि न करें।

( जन्माष्टमी निर्णयः )

बर्जनीयाप्रयत्नेन कृत्तिका संयुताष्टमी । सप्तमी संयुतावापि-त्याज्या धातृसमन्विता, ( जयोत्तरसंहिता ) कृतिकासे युक्त अष्टमी का व्रत न करना चाहिए, रोहिणी से युक्त भी जन्माष्टमी यदि सप्तमी से विद्ध हो तो भी व्रत न करे। अरुणोदयबेलायां कलयाकृत्तिकायदि तद्युक्तांरोहिणींत्यक्त्वा परत्र समुपोषयेत् ( शाण्डिल्ये ) अरुणोदयवेलामे एककला भी कृत्तिका हो तो उससे युक्त रोहिणी का व्रत नकर दूसरे दिन व्रत करे।

पञ्चमव्यंयथाशुद्धं नग्राह्यंमद्य संयुतम्–रविभिद्धापरित्याज्या,

रोहिणीसहितायदि, ॥ पञ्चरात्रे ॥ अति शुद्ध भी पञ्चगव्य यदि मद्यसे मिश्रित हो तो नहीं ग्रहण किया जाता उसी प्रकार सप्तमी से विद्ध अष्टमी भी परित्याज्य है।

"उदयेचाष्टमीकिञ्चित् नवमीसकलायदि-रोहिण्याशुद्धयायुक्ता सैवोपोष्यामहाफला" ॥ ( शाण्डिल्ये ) शुद्धरोहिणीसे युक्त उदय कालमे थोड़ी भी अष्टमी हो और समग्र नवमी हो तों उसी दिन व्रत करे।

"अष्टम्यांवा नवम्यॉंवा दशम्यांवातथापुनः-रोहिणीतुयदा कृष्णेपक्ष आद्याऽद्विवर्जिता" ( वशिष्ठः ) अष्टमीके दिन अथवा नवमी व दशमीके दिन भी कृष्णपक्ष मे कृत्तिकासे रहित रोहिणी मिले तो उसी दिन व्रत करना चाहिए।

"कलामात्रापि संक्रान्तिर्विद्यतेचोत्तरेयदि-उपवासश्चकर्तव्यो वैष्णवैर्विबुधोत्तमैः" ॥ ( सात्वतसंहितायाम् ) कलामात्र भी सिंहकी संक्रान्ति यदि हो तो उस दिन व्रत करना चाहिए।

"अश्विन्यांवा नभस्यॉंवा यदा व्याघ्रस्थितोरविः-तत्रोपवासं कुर्वीत नवालाककर्कसंयुता" ( शाण्डिल्यस्मृतिः ) सिंहके सूर्य कुँवार मास अथवा भाद्रमासमे हों तो उपवास उसी मास मे करना चाहिए, "कन्या और कर्कके सूर्यों मे नहीं।

"कलामात्रेऽपिसिंहार्के कन्यार्क सकलंदिनम् ॥ तस्मिन्नुपोष्यं विधिवन्नसिंहादि दिनत्रयम्" ॥ ( वशिष्ठसंहिता ) कलामात्र भी सिंहके सूर्य हों और समग्र कन्याके सूर्यहो क्यों न हों

परन्तु उपवास उसी दिन करे, सिंहके संक्रान्ति को लगे यदि ३ दिवसही हुए हों तो उस अष्टमी का व्रत निषिद्ध है। यहां सूक्ष्म रूपमे इनका निर्णय लिखा गयाहै विशेष देखना हो तो जयन्ती निर्णयादि ग्रथोंमे देखना चाहिए।

हिन्दी अनुवादक—
गयाप्रसादशर्मा शास्त्री,
( साहित्य भूषणः )

( श्रीफलाहारिस्वामिनामभिनन्दनपत्रम् )

श्रीरङ्गनाथाश्रयगद्यगाथा सम्वादनिर्यापितकालबाधः, श्रीसम्प्रदायोचितमुक्तिदायो वैराग्यसौभाग्यनिधिःसुधीरः। तत्वत्रयाविष्करणप्रचण्डश्वेतोवपुर्वाक्दमनत्रिदण्डः, कौवेरदिग्जावनिदेवताराड्रामानुजीयःप्रथमःपरिव्राट् ॥२॥ रङ्गार्चनौत्सुक्यमना निरासो निष्किञ्चनोऽनन्तधनाभिलाषी, भिक्षु प्रधानोप्यनुपाददानः कैङ्कर्यसाम्राज्यपदाभिधानः ॥३॥ यात्रासुतीर्थीकृतविश्वमात्रो मोहार्तलोकाभिमतार्थदोहः। संसारसिन्धूत्तरणार्थ बन्धुर्मायान्ध दृग्भारत भास्कराभः ॥४॥ प्रज्ञास्त्रसंछिन्नकुतर्कजालः संन्यासिमालारचनाविशालः। वेदान्तसिद्धान्तितविष्णुदेवध्यानैक तानोऽर्थितसाधुसेवः ॥५॥ विद्यास्वधर्मा चरणात्मयोगप्रत्यस्तभोगाभरणादिरोगः ॥ पारेकवेरात्मजमत्युदारे श्रीशार्ङ्गिचेताः कृतसन्निकेतः ॥६॥ श्रीभाष्यकारान्यतरावतारः श्रीकृष्णभक्त्याजित मारसारः ॥ धीमान्सदाचारिवरस्त

पस्वी श्रीमान्फलाहारिमुनिर्मनस्वी ॥ ७ ॥ सम्राट्‌यतीनामुदधिमतीशं विश्राट्श्रुतीनांगुणसंगतीनाम् ॥ रीवाँ पुरीणामतिथिर्हरीणां भक्ताग्रणीरस्ति शिरोमणिर्नः ॥८॥ धन्यावदान्याजगदेकमान्या विद्यानवद्याशयसन्निषद्या ॥ सन्तो भवन्तोऽतुलपुण्यवन्तोह्यन्तेष्वनतेकुशला रमन्ते ॥९॥ आविश्वसर्गादधुनैवजातो विष्णोःकृपापात्रमहंपृथिव्याम् ॥ यत्सन्निधौवैष्णवयूथनाथः स्वामीफलाहारिमहर्षिरायात् ॥१०॥ इतिश्रीलक्ष्मणारामे संपूजावाङ्मयीकृता ॥ श्रीफलाहारिसंप्रीत्यै बदरीधीमतार्पिता ॥११॥

सम्बत् १९७८ मे श्री रँग जी वाले फलाहारी स्वामी श्री लक्ष्मणबाग पधारे थे उस समय इन पद्यों द्वारा आपका स्वागत किया गया था ।

( श्री सम्राट् विश्वविजयघोषणा )

प्राक्सिद्धनानाविधशिल्पशास्त्रै रुल्लासयन्भारतजन्मभाजः
विद्यालयैःपण्डितवर्यवृन्दान्जीव्याच्चिरंपञ्चमजार्जसम्राट्॥१॥
अत्त्युत्भटाःजर्मनजातिवीराः शस्त्रास्त्रवैचित्र्यमवाप्ययस्य ॥
शीघ्रं लभन्तेशलभत्वमाजौ जीव्याच्चिरंपञ्चमजार्जसम्राट् ॥२॥
व्योम्निक्षितौवारिणिसंश्रयाणात् संज्ञाजितोदासरथीचयेन ॥
सद्धर्मगोप्ताष्टदिगीशतेजाःजीव्याच्चिरंपञ्चमजार्जसम्राट्॥३॥
वर्णाश्रमाचाररतिंनृलोकैः संग्राहयन्दीनजनैकबन्धुः ॥ श्रीवान्धवाधीशमुखाब्जमित्रःजीव्याच्चिरंपञ्चमजार्जसम्राट् ॥ ४

श्रीमान्दयालुःविजयप्रहृष्टो राज्येऽभिषिच्याशुगुलाबसिंहम् ॥
संपालयन् विश्वजनीनमेनं जीव्याच्चिरंपञ्चमजार्जसम्राट् ॥५॥
यद्राजधानीखलुलन्दनाख्या संगीयतेनन्दन॥टिकेव ॥
यत्रामराभाः मनुजा लशंते जीव्याच्चिरं पञ्चम जार्जसम्राट् ॥
यत्सुप्रबंधादकुतोभयास्तेनानामतीयाःकिल भारतीयाः ॥
स्वेस्वेऽधिकारेनियमान्वहंतिजीव्याच्चिरंपञ्चमजार्जसम्राट् ॥७॥
कार्णाटकाः द्राविड़गुर्जरीयाःतैलगिका बांधवमागधीयाः ॥
गांधारपाञ्चालमरुस्थलीया गौड़ोत्कलाःमालवनैषधीयाः ॥८॥
कास्मीर काम्बोज कलिंगमत्स्याः बंगांविदेहाःकुरवोविदर्भा ॥
सौवीरसौराष्ट्रसुसैंधवीयाः कैकेय कारूष हिमालयस्थाः ॥६॥
येपुण्यभूमिस्थजनाः सहागं प्राणैर्धनैर्वास्वजनैरकार्षुः ॥
तेषामभीष्टं सुतरांवितन्वन्जीव्याच्चिरं भारत चक्रवर्ती ॥१०॥
श्रीलक्ष्मणाराम सुभक्तमाली गायत्यदः शांतिसमाजशाली ॥
सर्वोपकारेष्वनिशं प्रशन्नः श्रीवैष्णवो श्री बदरीप्रपन्नः ॥११॥

सम्बत् १६७७ मे इनपद्यों द्वारा सम्राट्की विश्वविजयघोषणा का उत्सव मनाया गया था-

( श्री बीकानेरनरेशस्याभिनंदनपत्रम् )

अथ श्रीलक्ष्मणारामप्रसादोऽभीष्टदो नृणाम् ॥ गंगासिंहोदयं कुर्यात् वाङ्मयो बदरीकृतः ॥१॥ अग्निप्रचेतोऽनिलयंत्र जालः संग्राम शूरोऽरिगणान्तकालः ॥ न्यायान्नयज्ञागमशिल्पशालः जागर्तिबीकानगरीनृपालः ॥ २ ॥ सत्पुष्पकोद्यानसरोवरेण

चन्द्रप्रभैर्हेमगृहैश्च काम्यैः ॥ कान्तालकां श्रीगजनेरधामा कौवेरमाकर्षतिमानसंच ॥३॥ सृष्ट्वाविधातापिनदीः सहस्रं तृष्णातुरं मारबमा-लोक्य ॥ गङ्गानृसिंहंगुणवारिराशिं तुष्य त्यजस्रं मरुभुषुकृत्वा ॥४॥ सौमेरवैः पंचनदीश्रुतोयैः सञ्जीव नीं निर्जलदेशजानाम् ॥ गङ्गानृसिंहोऽपरदेवकुल्यां सम्पा दयन् भातिभगीरथश्री ॥५॥ रीवाँधिपाद्यावनिपाल पद्मानुद् घाट यन्नीतिविदीप्तजालैः प्राग्दिग्वधूव्रांधवदुर्गरम्यांगङ्गानृसिंहो ऽर्कउपेत्यदीव्यात् ॥६॥ रीवाँन्त सौभाग्य सुमंगलानां मान्यैर्व दान्यैरुषितानृदेवैः ॥ गङ्गानृसिंहोऽपि गुलाबसिंहं प्रेमाब्धि नीरैः परितोऽभिषिच्यात् ॥ ७ ॥ गन्धर्वगीतोज्वलकीर्तिबा सः संगूहितानङ्गधनांगनाशः ॥ स्वाराज्यचिन्ता कुलदेशवेश स्वास्थ्यप्रदानार्थमहोपदेशः ॥८॥ विश्वद्रुहांमूर्द्धभुजोरुकर्ती भक्त्यावशीकारितचक्रवर्ती ॥ गङ्गानृसिंहोऽखिलकार्यतन्त्रीभू यात् सदापञ्चमजार्ज मन्त्री ॥९॥

सं॰ १९७८ मे श्री दादू साहिबा रीवांके विवाहोत्सवमे पधारे हुए श्रीमान् बीकानेर नरेशकके सम्मानार्थ इन पद्यों की रचना की गई थी।

( श्रीवान्धवेशसुमङ्गलानुशासनम् )

( श्रीपति के परमानुग्रहसे सांम्राज्य पद प्राप्ति )

हरिः सद्बुध्यानुग्रहदमनकृद्विग्रहभृतां, दिगीशैरष्टा भिस्सहगुण विभूत्या दिभिरलम् ॥ सुपात्रंगोविन्दं सकल

सुमनोराज मुचितं पुरींरोंकाँ युञ्जन् रमयतु सदानन्द निवहैः ॥ १ ॥

( अभिषेक प्रकारः )

अथैनं भूदेवी दिग्भिकरगै हैंम कलशै र्वियद्गङ्गा नीरैरपि सुरभिरैरावतधृतैः ॥ शुभाशीर्भिर्लोका द्विजपरिषदो वेद विधिना प्रजाप्रेमामत्रं प्रगात मभि षिञ्चन्तु मुदिताः ॥२॥

( लोक पालों से लब्धोपहार वर्णन )

सुधास्रावं छत्रं दिशतु वरुण श्चन्द्र सुषमं कुवेरः सौवर्णा सनममल मिन्द्रोपि मुकुटम् ॥ हरि स्तेजस्सौ दर्शनमरिचयं पादुक मिला नभश्चास्मैनित्यं कुसुममनिलश्चामर महो ॥३॥ नरेशाद् विश्वेशास्सु नयमखि माला समुदितासतां सेवाद्रव्यं सदसिरघु राजस्य विदितम् ॥ जनानुज्ञा श्रीवेंकटरमण निष्ठा प्रति हताभिधा नारीसम्पद् वरयतु गुलाबं गुणनिधिम् ॥४॥

( प्रियप्रजाश्वासनोपदेश )

महाराज्यं लब्धा गुरुजन पदाम्भोजभजनाद् गुणैर्मैत्री मुख्यै र्बहुमति निरस्तात्मिक बलम् ॥ प्रभुश्लेषोत्कण्ठं जनपदमिहा स्वासितुमना गुलाबः सद्वृत्तं पुनरपि समुल्लासयतिशम् ॥५॥

( विशेषकम् )

रिपुक्षोदे लक्ष्येप्यतिरथ किरीटी स्थिरमति र्यशस्क द्वीराणां सदन विजयी शन्तनु सुतः ॥ प्रशास्ता दुष्टानां मनसि कृत वीर्यात्मज नृपः शरण्योदीनानां शिविरिवरणो

वात तनयः ॥६॥ मही दुग्धाभीष्टः पृथुलतर कीर्तिः पृथुविभु र्वलिर्भक्त्या विष्णो रतिथि यजेन रन्ति सुरधोः ॥ प्रपन्नानां धुर्यः प्रियचरितनाभागतनुजोययातिर्धर्मत्त्वे जनक इव सत्कर्मणिरतः ॥७॥ प्रभावे शार्दूलः कनक गिरिमूलः कुल धृतौ प्रदाने श्रीकर्णः सुधित किरणोऽदर्णां प्रियतमे ॥ चिरायुर्मार्कण्डेय इव फलवान् भर्तृहरि वद्गुलावःस्याच्छ्रीमा निति मम सुवांछो प्रतिहरिम् ॥ इत्यष्टकैः श्रीवदरी प्रपन्नः सद्रत्न सिंहासन वान्धवेशे–श्रीमद्गुलाबेऽष्टदिगीशतृत्वं साम्राज्य लक्ष्मी तिलकं व्यधत्त ॥६॥

॥ इतिशम् ॥

सं० १९७६ में श्रीमान् महाराजा सा० बहादुर श्री गुलाब सिंह जू देव रीवाँ नरेश के राज्याभिषेकोत्सव में इन पद्यों द्वारा श्रीमान् की शुभ कामना की गई थी—

( श्री बान्धवेशायुध वर्णनम् )

विद्युज्जवं श्रवण भिद्यमदण्ड कल्पं क्रूर द्विपादिहननैक शराग्नि तल्पम् ॥ बज्रध्वनि त्रुटित शात्रव जीवनाशं भीमाकृति प्रतिरव प्रलपद्दशाशम् ॥ १ ॥ है मात्तराङ्कित बपुर्वृहदास्य भाजं प्रोद्वेजितान्य धरणीश महासमाजम् ॥ दिग्पाल शक्ति भरितं हरिभक्तिगम्यं सम्पत्ति सञ्चय करं बहु शिल्प रम्यम् ॥२॥ संग्राम तीर्थ सुमुखोज्झित जीवनानां ज्ञानं विनापि परिपूत हृदाङ्गनानाम् ॥ मोक्ष प्रदान पटु

तत्वमिवेश्वराख्यं राजर्षिवर्य्यमुकुटा बलिवन्दनीयम् ॥३॥
दुःखस्थलेमहतिघोर भयेऽरिमध्ये छात्रेऽथि स्थितिवतां समरे सहायम् । भक्ताम्बरीष पृथिवीपतिचक्रवर्ती प्राप्तोग्रसाधन सुदर्शनहेतिशीलम् । ४ ।

यस्मिन्निधाय विपुलं निजराज्य भारं सम्राजते सदसि भूप गुलाब सिंहः । श्रीवैष्णवो विबुध गोद्विज धर्मसेवी तदीप्यतां सपदि बान्धव राज शस्त्रम् ॥ ५ ॥

दिग्दन्तिकुम्भगिरिभेदन तीव्रशक्ति व्याघ्रास्य भीति मशनिप्रभशब्दवेगाम् । स्वर्णाक्षरैरुचिरनैज यशोनुवादैः संभूषितां ललित लन्दन पत्तनेषु ॥ ६ ॥

आग्नेय मुक्त गुटिकोद्धृतदुष्टसत्वां दानाहवोत्सव करेण दधद्विनालीम् । अभ्याहतांसुकृतसिद्धिकरी मिवाज्ञांविभ्राजते जगति वीरगुलाब भूपसिंहः ॥ ७ ॥

श्रीव्याघ्रदेवकुलपद्म सहस्रभानो वीरप्रभो गुणनिधेरि सभिक्षकृशानो । श्रीमन् गुलाब नरनाथ विरोधि संघानृशस्त्रास्त्रतः सुजहि दण्डकवन्यसिंहान् ॥ ८ ॥

श्रीमान् महाराजा साहब बहादुर रीवाँ नरेशके बन्दूकमे लिखे जाने के लिये सं॰ १९८० मे इन पद्योंका निर्माण किया गया था ।

( कुरुक्षेत्र जीर्णोद्धारार्थभारतीयप्रोत्साहनम् )

श्रियःपत्युरिच्छानुकूलात्मबोधाः कुरुक्षेत्रतीर्थं व्यधुर्येसुधोधाः

तदीयात्मजा भारतीया महान्तः पुनर्जीर्णं मुद्धारयन्तो जयन्तु ॥ १ ॥ रथैरादिराजौरसः सच्चरित्रो बिचित्रै रथैः समनाकं बिधित्सुः, द्वितीयोरविर्योगजैरस्तनिद्रः समुद्रान् प्रजाप्रेम बद्धश्चकार ॥ २ ॥ यथासागरः सूर्य्यवंशैकमूलः धरित्रीबधूरत्नकाञ्चीदुकूलः दिगंतामनंतां समुल्लासयंछ्रीनिबासालयो भाति साम्राज्यलक्ष्मीम् ॥ ३ ॥
पुराधातृधाम्ना समानीय गङ्गा महोभूमहिष्याः शरच्चंद्रहारा म् तथापाद्यमर्घ्यं हरेश्चार्प्यकश्चिन्नृपोजीब्यातीनार्कंबंशेषुधन्यः ॥ ४ ॥ यशः शुक्लशाटी लसदिग्बधूटी समाश्लेष्टुकामा महा भाग्यबंत स्तथा बांधबाधीश मुख्या महीपाः स्वसन्तानधर्मं सदै वाचरन्ति ॥ ५ ॥ इदं श्रीभारतीयोनां राज्ञां प्रोत्साहहेतवे स्मारयन् बदरी शर्म्मा जगत्प्रेमास्पदो भवेत् ॥ ६ ॥
उपरोक्त पद्य रामप्रपन्नाचारी कुरुक्षेत्र निवासीके रामानुज कूटके जीर्णोद्धारार्थ उन्हीके प्रार्थना करने पर सम्बत् १६८१ मे बनाये गये थे।
उत्साहोषधिर्वलादहिसमान् मन्त्रैर्जनान् गारुडैः,लोकारीन्परिकम्पयश्च सहितो विद्यायुधैराहवे। रीवांधीशहितैकचिन्त न सुधीरेजी महासाहवः इन्दोर्मण्डलतः सुधागतिरसाबन्वर्थ नामा भवेत्।
यह पद्य प्रसून सम्बत् १६८० मेमार्तण्ड हिन्दी स्कूल खुलने के महोत्सवमे श्रीमान् एजी जी साहब बहादुर को प्रसाद रूप मे दिया गया था।

❀ इति ❀

# 'शुद्धि-पत्रम्'

| नं० | अशुद्धयः | शुद्धयः | पृष्टांक | पंक्ति |
|---|---|---|---|---|
| १ | सहस्त्रमूर्ध्ने | सहस्रमूर्ध्ने | १ | ३ |
| २ | भूलत | भूतल | ७ | १२ |
| ३ | पन्न | प्रपन्न | ६ | ५ |
| ४ | पुरुषेऽपित | पुरुषेऽर्पित | ६ | ११ |
| ५ | सेवनयैव | सेवनेनैव | स्तोत्र २ | १७ |
| ६ | दुरुहा | दुरूहा | ३ | २ |
| ७ | परिग्रहेण | परिग्रहेणा | ३ | ६ |
| ८ | समुन्मीलयन्ति | समुन्मूलयन्ति | ३ | १३ |
| ९ | अत्रायमभि | अत्रायमाभि | ३ | १४ |
| १० | निष्टास्पन्देषु | निस्पन्देषु | ४ | १ |
| ११ | तोष्टूयेरन् | तोष्टूय्येरन् | ४ | २ |
| १२ | आब्रम्ह | आब्रह्म | ४ | ३ |
| १३ | मनुरूपेण | मनुरूपेति | ४ | ८ |
| १४ | यद्यपि | यदपि | ४ | ८ |
| १५ | गमंयतः | गमयन्तः | ४ | १० |
| १६ | रशनाभिश्चा | रसना भिश्चा | ५ | १५ |
| १७ | श्रुतिसकल | श्रुतिशकल | ५ | २१ |
| १८ | वर्णात्म | वरणात्म | ६ | ८ |
| १९ | व्याकुलान् | रहितान् | ७ | १३ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २० | श्रीमन्नारायस्य | श्रीमन्नारायणस्य | ७ | १८ |
| २१ | रनाज्ञतोऽपि | रनाज्ञतस्यापि | ८ | २ |
| २२ | निवर्तं | निर्वर्त्तं | ८ | ११ |
| २३ | साधुजना | साधुजन | ८ | १६ |
| २४ | भगवतनिग्रहं | भगवतोनिग्रहं | ९ | ८ |
| २५ | वाताभिज्ञानाँ | वार्ताभिज्ञानां | ९ | ६ |
| २६ | चिद्विशेषा | चिद्विशेषा | ९ | ११ |
| २७ | साम्यभाव | साम्यमाव | ९ | १२ |
| २८ | नादर्शनेन | नांदर्शनेन | ९ | १३ |
| २९ | शेष | शेषि | ९ | १४ |
| ३० | रद्रान् | रुद्रान् | ११ | ४ |
| ३१ | प्रत्ययेऽपि | प्रत्तेऽपि | ११ | १९ |
| ३२ | योगद्रा | योगनिद्रा | १२ | ८ |
| ३३ | निकर्ष | निष्कर्ष | १२ | १६ |
| ३४ | जनिभः | जनिभिः | १३ | ७ |
| ३५ | इतिकोःब | इतिकोषः | १४ | १ |
| ३६ | वस्थाया | वस्थाय | १४ | १५ |
| ३७ | विशेष | विशेषा | १४ | १९ |
| ३८ | व्यज्ञते | व्यज्यते | १४ | २० |
| ३९ | प्राचुरभाण्ड | प्रचुरजनभाण्ड | १५ | ९ |
| ४० | भक्त | भाक्त | १५ | १६ |
| ४१ | यद | पद | १५ | १८ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ४२ | तस्थाःप्रतीते | तस्याप्रतीते | १५ | २० |
| ४३ | साङ्गसासरस्क | साङ्गसशिरस्क | १७ | १६ |
| ४४ | यथावगत्यो | यथावदवगत्यो | १७ | २० |
| ४५ | व्याख्यानायशङ्काना | व्याख्याना | १८ | ४ |
| ४६ | एकदेशितत्वेन | एकदेशिमतत्वेन | १८ | ५ |
| ४७ | मिधातुमर्हति | मिधानमर्हति | १८ | १० |
| ४८ | विशेषस्तृणीमहै | विस्तृणीमहे | १८ | १४ |
| ४९ | वतारणा | वतरणा | १८ | १८ |
| ५० | देश | देशि | १८ | २० |
| ५१ | व्याख्यानेन | व्याख्यान | १८ | २१ |
| ५२ | संहता | संहिना | १८ | ४ |
| ५३ | लघीयसतॉं | लघीयस्तां | १९ | ४ |
| ५४ | शिरसु | शिरःसु | १९ | १३ |
| ५५ | संपाद्येत | संपद्येत | २० | १० |
| ५६ | शारीरिक | शारीरक | २१ | १० |
| ५७ | तार्थसापन | तार्थसाधन | २१ | १४ |
| ५८ | विगीम् | विगीतम् | २१ | २१ |
| ५९ | सेचनैः | ० | २२ | १ |
| ६० | निवर्त | निर्वर्त | २२ | ६ |
| ६१ | पदेन | पद | २३ | २० |
| ६२ | रूपाय | रूपाया | २४ | ७ |
| ६३ | रसिद्दे | रसिद्धे | २४ | ७ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ६४ | बलेशा | क्लेशा | २४ | ११ |
| ६५ | पय्यलोंच्य | पर्यालोच्य | २४ | १३ |
| ६६ | तरणात । अजह | तरणात् अजह | २४ | १८ |
| ६७ | मनुष्याष्टेयं | मनुष्यानुष्ठेयं | २६ | ६ |
| ६८ | नुभस्य | नुभवस्य | २८ | ८ |
| ६९ | तात्पय | तात्पर्य्यं | २९ | २१ |
| ७० | स्वातं | स्वान्तं | ३३ | १ |
| ७१ | निगृह्नयात् | निगृह्णीयात् | ३३ | ८ |
| ७२ | परामर्शि | परामर्षि | ३३ | १४ |
| ७३ | वृद्धश्चः | वृद्धश्च | ३५ | ५ |
| ७४ | कर्मभूतौ | दमनकर्मभूतौ | ३५ | १३ |
| ७५ | निघे | निषेधे | ४० | २० |
| ७६ | क्रसेण | क्रमेण | ४४ | १७ |